उतना ही उनका चरित उज्ज्वल माधुर्य के साथ लोगो के मन को मुग्ध बनावेगा ।

उन्होंने मनुष्यप्रेम का पूर्ण अनुभव प्राप्त किया था । वह मनुष्य-मात्र को सच्चे स्नेह की दृष्टि से देखते थे । वैसे स्नेह की दृष्टि से लोग अपने सगों को भी नहीं देख सकते । विद्यासागर लडकपन से ही परोपकारी और दयालु थे । बारह वर्ष के बालक विद्यासागर आप अनेक कष्ट सह कर भी छात्रवृत्ति के रुपये से गरीब सहपाठियो की सेवा और सहायता करने लगे थे । इतनी थोडी अवस्था में जो बालक पराये दु ख को देख कर व्याकुल हो उठता था, दूसरो को सुखी बनाने के लिए आप सब तरह के कष्ट सह सकता था, वह दृढप्रतिज्ञ बालक अगर आगे चल कर परसेवापरायण महापुरुष के रूप मे ससार के आगे उपस्थित हो तो उसमे आश्चर्य ही क्या है ?

परोपकार करते समय विद्यासागर महाशय अपने-गैर, स्वजातीय-विजातीय, स्वदेशी-विदेशी, स्त्री-पुरुष आदि का विचार नहीं करते थे । मनुष्यमात्र पर उनका एक सा अनुराग था । पता लगाने से मुझे मालूम हुआ है कि सकट मे पडे हुए परिवार सहित मदरासी ने उनकी सहायता पाकर अपने प्राण बचाये हैं, गरीब फिरगी ने उनकी सहायता से अपने परिवार को मृत्यु के मुख में जाने से बचाया है और सब आदमियो द्वारा त्यागी गई मर रही कुलटा ने भी उनकी सेवा से जीवन पाया है ! जिस महापुरुष ने यह देख कर कि दूध दुह लेने से गऊ के बछडे को कष्ट होता है और वह भूखा रहता है, बहुत दिनो तक दूध पीना छोड दिया था उस महात्मा के हृदय की कोमलता का अनुभव भी शायद हम लोग नहीं कर सकते। इसीसे कहना पडता है कि लोकहितैषिता और जीव-दया मे वह अद्वितीय थे ।

वह रहा गङ्गा का जल जैसे समयानुसार पर्वत को नांघ कर

दाहने और बायें सुख-सम्पत्ति पुण्य और पवित्रता फैलाता हुआ सागर की ओर जाकर उसमें लीन हो जाता है उसी तरह विद्यासागर की दया का स्रोत भी कठिन कष्टों को नांघता हुआ आस-पास के और सारे देश के लोगो को सुखी बनाता हुआ उनके प्राणो के साथ अन्त को अनन्त दयामय के श्रीचरणो मे जाकर लीन होगया।

हमको भी विद्यासागर के जीवनचरित्र से दया, परोपकार, दृढ प्रतिज्ञा, स्वाभिमान, स्वावलम्ब आदि सद्गुणो की शिक्षा प्राप्त कर के अपने चरित्र को ऐसा बनाना चाहिए कि उससे अपना, समाज का, देश का और ससार का उपकार और कल्याण हो। अगर हम इसके लिए चेष्टा करेंगे, सैकडो बाधा-विघ्नो की पर्वा न करके कर्त्तव्यपालन पर दृढ रहेंगे तो अवश्य परमेश्वर हमारा सहायक होगा, जैसा कि एक फारसी का कवि कह गया है—"हिम्मते मर्दा मददे खुदा"। तथास्तु।

इति।